हे भारत ! अहमार्तो प्रलपामीति मां विद्धि । भूयश्च विलपिष्यामि । त्वं सुमना मे निबोध ।

हे अमित्रकर्शन ! जानतेह खलु कर्म कर्तव्यम् । अकर्माणः स्थावरा हि जीवन्ति, नेतरे जनाः ।

हे भरतर्षभ ! जङ्गमेषु विशेषेण मनुष्या इह च प्रेत्य च कर्मणा वृत्तिमवाप्तुमिच्छन्ति ।

हे भारत ! सर्वभूतान्युत्थानमभिजानन्ति । कर्मणां लोकसाक्षिकं प्रत्यक्षं फलमश्नन्ति ।

पाठक इन वाक्योंको बार बार पढ़ें और उनका अर्थ जाननेका यत्न करें। यदि प्रयत्न करनेपर भी किसी वाक्यका अर्थ न समझा तो पूर्व पाठोंमें उस वाक्यका अर्थ देखें और समझें। यहां इन वाक्योंके पूर्ण अर्थ दिये हैं। अब इस पाठमें इन वाक्योंके समास दिये जाते हैं, उनका अच्छी प्रकार अभ्यास करें—

समासाः ।

१ असंशयं – न विद्यते संशयः यत्र तद् असंशयं ( संशयरहित )

२ सर्वभूतानि– सर्वाणि च तानि भूतानि । (सब भूत)

३ बहुदोषता – बहवः दोषाः बहुदोषाः । बहुदोषाणां भावः बहुदोषता । ( बहुत दोष होना )

४ अल्पचेताः – अल्पं चेतः यस्य सः अल्पचेताः । ( छोटे दिलवाला )

५ सर्वोपकरणानि — सर्वाणि च तानि उपकरणानि सर्वोपकरणानि। ( सब साधन )

६ अचेतसः — न आस्ति चेतः अस्य सः अचेताः। (बुद्धिहीन); ७ यथाकाम — कामं अनतिक्रम्य इति यथाकामं। ( इच्छानुकूल ); ८ भर्तृशासन — भर्तुः शासनं भर्तृशासन। (स्वामीकी आज्ञा); ९ प्रजापतिः-प्रजायाः पतिः। (प्रजाका पालक), १० ईश्वरः-ईशेषु वरः। (ईशोंमें श्रेष्ठ); ११ सुमनाः-सुष्ठु मनः यस्य सः। (उत्तम है मन जिसका); १२ अमित्र-कर्शनः- न मित्रः अमित्रः अमित्राणां कर्शनः। (शत्रुओंका नाशक); १३ भरतर्षभः-भरतषु ऋषभः (भरतोंमें श्रेष्ठ)

पाठक इन समासोंका उत्तम अभ्यास करें। यह अभ्यास अत्यावश्यक है, इसीलिये दिया जाता है। किस सामासिक पदका किस ढंगसे विवरण किया जाता है, यह ध्यानपूर्वक देखकर उसको ठीक प्रकार स्मरण रखें।

संस्कृतमें स्थानस्थानपर सामासिक पद आते हैं, इस कारण इस अभ्यासकी अत्यंत आवश्यकता है। इस अभ्याससे पाठक यह जान सकेंगे कि समासोंका अर्थ किस प्रकार होता है और उसको खोलना कैसा चाहिये।

—:०:—

## पाठ २२

तस्मात् न त्वं एवं शोचितुं अर्हसि। वयस्यभावेन ते हितं ब्रवीमि, न उपदिशामि। स राघवः एवं मधुरं सान्त्वितः सुग्रीवेण, अश्रुपरिक्लिन्नं मुखं वस्त्रान्तेन प्रमार्जयत्। तदा सुग्रीववचनात् प्रकृतिस्थः काकुत्स्थः सुग्रीवं संपरिष्वज्य इदं अब्रवीत्। हे सुग्रीव! स्निग्धेन हितेन वयस्येन यत् कर्तव्यं तत् अनुरूपं युक्तं च त्वया कृतम्। एषः अहं च त्वया प्रकृतिस्थः नीतः। किन्तु मैथिल्याः परिमार्गणे त्वया यत्नः कार्यः।

अतः तुझे इस प्रकार शोक नहीं करना चाहिये। मित्रताके भावसे तेरे हितकी बात करता हू। उपदेश नहीं दे रहा। इस प्रकार सुग्रीवसे मिठासपूर्वक सान्त्वन दिये हुए उस राघवने आंसुओंसे भीगे हुए मुखको वस्त्रके किनारेसे पोंछा। तब सुग्रीवके वचनसे अपने स्वभावको प्राप्त हुआ हुआ राम सुग्रीवको आलिङ्गन करके यह बोला। हे सुग्रीव! प्रिय। हितकारी मित्रको जो करना चाहिये उसके लायक तूने किया। यह मैं तेरेद्वारा अपनी प्रकृति अर्थात् स्वभावको-वास्तविक स्थितिको-लाया गया हूं। परन्तु सीताकी खोजमें तुझे प्रयत्न करना चाहिये।

मया च त्वत्प्रियार्थं यत् कर्तव्यं तत् विस्रब्धेन उच्यताम्। ततः प्रहृष्टः सुग्रीवः शुभया गिरया उवाच। अहं भ्रात्रा विनिकृतः हृतभार्यः ऋष्यमूकं चरामि। ततः अनाथस्य मम अपि त्वं प्रसादं कर्तुं अर्हसि। ततः काकुत्स्थः प्रहसमानः 'अद्य एव तव भार्यापहारिणं आत्मशरैः वधिष्यामि' इति सुग्रीवं सान्त्वयन् प्राह।

और मुझे जो तेरा प्रिय करना चाहिए, वह तू विना संकोचके कह। तब प्रसन्न हुआ हुआ सुग्रीव शुभ वाणीसे बोला- 'मैं भाईसे निकाला हुआ, जिसकी स्त्री हरण कर ली गई है ऐसा ऋष्यमूकपर विचर रहा हूं। इसलिए अनाथ मुझपर तू कृपा करनेयोग्य है।' तब राम हंसता हुआ 'आजही तेरी स्त्रीके हरनेवालेको अपने बाणोंसे मार डालूंगा' इस प्रकार सुग्रीवको सान्त्वना देता हुआ बोला।

संधि किये हुए वाक्य।

१ गृहिभिः पञ्चमहायज्ञा अवश्यं करणीयाः। गृहिभिरवश्यं करणीयाः पञ्चमहायज्ञाः। पञ्चमहायज्ञा गृहिभिरवश्यं करणीयाः। २ पूर्णिमायां शशिनः प्रकाशो वर्णनीयो भवति। शशिनः प्रकाशो वर्णनीयो भवति पूर्णिमायाम्। भवति पूर्णिमायां वर्णनीयः प्रकाशः शशिनः।

---

## पाठ २२

### शूर्पणखायाः पञ्चवट्यां आगमनम् ।

ततः पञ्चवटीं गत्वा रामः दीप्ततेजसं भ्रातरं उवाच। अयं देशः समः पुष्पितैः तरुभिः वृतः। इह रम्यं आश्रमपदं कर्तुं अर्हसि। इयं गोदावरी पुष्पितैः तरुभिः वृता रम्या हंसकारण्डवाकीर्णा चक्रवाकोपशोभिता नातिदूरे दृश्यते। मयूरनादिताः रम्याः प्रांशवः बहुकन्दराः सौम्याः फुल्लैः तरुभिः आवृताः गिरयः अदूरे दृश्यन्ते।

---

### शूर्पणखाका पंञ्चवटीमें आना।

तब पञ्चवटीको जाकर राम तेजस्वी भाईसे बोला। यह भूमि ऊंची नीची न होकर एकसी खिले हुए पुष्पोंवाले वृक्षोंसे युक्त है। यहां सुन्दर आश्रमस्थान बनाना चाहिए। यह गोदावरी नदी खिले हुए फूलोंवाले वृक्षोंसे युक्त, सुन्दर, हंसकारण्डव पक्षियोंसे व्याप्त, चक्रवाकसे शोभित, पासहीमें दिखाई देती है। मयूर जिनमें बोल रहे हैं, जो रम्य हैं, ऐसे ऊंचे ऊंचे तथा जिनमें बहुतसी गुफायें हैं, तथा जो सुन्दर हैं, जो खिले हुए फूलोंसे युक्त वृक्षोंसे ढके हुए हैं, ऐसे पहाड पासहीमें दिखाई देते हैं।

एवं रामेण उक्तः सुमहाबलः लक्ष्मणः अचिरेण भ्रातुः आश्रमं चकार । तस्मिन् बहुफले देशे स धर्मात्मा सुखी सीतया लक्ष्मणेन च सह कंचित् कालं न्यवसत् । अथ एकदा दशग्रीवस्य रक्षसः भगिनी शूर्पणखा नाम तं देशं आसाद्य, महाबाहुं, पद्मपत्रायतेक्षणं, गजविक्रान्तगमनं, जटामण्डलधारिणं, सुकुमारं, महासत्त्वं, इन्दीवरश्यामं, इन्द्रोपमं रामं दृष्ट्वा काममोहिता बभूव । तां तु शूर्पणखां रामः अवगतान्तर्भावः स्मितपूर्वं श्लक्ष्णया वाचा इदं अब्रवीत्–

इस प्रकार रामद्वारा कहे गये बहुत बलवाले लक्ष्मणने शीघ्रही भाईका आश्रम बना दिया। उस बहुत फलवाले देशमें धर्मात्मा, सुखी, सीता और लक्ष्मणके साथ कुछ समयतक रहा। इसके बाद एक दिन राक्षस दशग्रीवकी शूर्पणखा नामवाली बहिन उस देशको प्राप्त होकर, लम्बी लम्बी भुजाओंवाले, कमलके पत्तेके समान बडी बडी आंखोंवाले, हाथीकी चालके समान गतिवाले, जटासमूहको धारण किए हुए, छोटी उमरवाले, बहुत पराक्रमवाले, नील कमलके सदृश श्याम, इन्द्रकी उपमाके योग्य रामको देखकर काममोहित हो गई। जिसने अन्दरका भाव जान लिया है ऐसा राम उस शूर्पणखाको मुस्कराकर चिकनी वाणीसे यह बोला–

## पाठ २३

' कृतदारः आसि । इयं दयिता मम भार्या भवति । अतः हे विशालाक्षि ! एनं भ्रातरं भर्तारं भज । ' इति रामेण सा काममोहिता राक्षसी प्रोक्ता रामं विसृज्य सहसा लक्ष्मणं अब्रवीत् । ' ते अस्य रूपस्य अहं वरवर्णिनी भार्या युक्ता । मया सह सुखं सर्वान् दण्डकान् विचरिष्यसि । ' वाक्य-कोविदः सौमित्रिः ततः शूर्पणखां स्मित्वा युक्तं उवाच- ' कथं मे दासस्य त्वं दासी भार्या भवितुं इच्छसि ? ' इति । सा लक्ष्मणेन उक्ता परिहासविचक्षणा तद्वचः सत्यं मेने ।

---

' मैंने स्त्री की हुई है । यह प्यारी मेरी स्त्री है । अतः हे विशाल आंखोंवाली ! उस भाईको भर्ता प्राप्त कर ।' इस प्रकार वह काममोहित राक्षसी रामद्वारा कही गई उसे छोडकर एकदम लक्ष्मणसे बोली- ' तेरे इस रूपके लायक मैं सुन्दर-वर्णवाली भार्या होनेयोग्य हूं । मेरे साथ तू सुखपूर्वक सारे दण्डकारण्यमें विचरण कर सकेगा ।' वाणी बोलनेमें पंडित सुमित्राका पुत्र तब हंसकर शूर्पणखाको उचित बोला- ' क्यों मुझ दासकी स्त्री बनकर दासी बनना चाहती है ? ' इस प्रकार वह हंसीको न समझनेवाली लक्ष्मणसे कही गई, उसके वचनको सत्य मानने लगी ।

पर्णशालायां उपविष्टं रामं च गत्वा उवाच-- 'इमां विरूपां असतीं करालां भार्यां वहन् न मां त्वं बहुमन्यसे, तस्मात् अद्य इमां मानुषीं तव पश्यतः एव भक्षयिष्यामि। ततः निःसपत्ना त्वया सह यथासुखं विचरिष्यामि।' इत्युक्त्वा सुसंक्रुद्धा सा अभ्यधावत्। तां मृत्युपाशप्रतिमां आपतन्तीं महाबलः रामः निगृह्य कुपितः लक्ष्मणं अब्रवीत्। 'सौमित्रे! क्रूरैः अनार्यैः कथंचन अपि परिहासः न कार्यः। पुरुषव्याघ्र! इमां राक्षसीं विरूपयितुं अर्हसि।'

---

और पर्णशालामें बैठे हुए रामके पास जाकर बोली-- 'कुरूप, जो सती नहीं है, भयकर है, ऐसी इस भार्याके होते हुए तू मेरा आदर नहीं करता, इसलिये इस मानुषीको आज तेरे देखते देखते ही खा जाऊंगी। तब सपत्नीसे रहित हुई हुई तेरे साथ सुखपूर्वक विचरण करूंगी।' यह कहकर बहुत क्रोधमें आई हुई वह दौडी। उस मृत्युके जालके सदृश आ पडती हुईको अति बलवान् रामने पकडकर क्रोधमें आकर लक्ष्मणसे कहा- 'हे सौमित्रे! क्रूर अनार्योंसे किसी प्रकारसे भी हंसी नहीं करनी चाहिये। हे पुरुषव्याघ्र! इस राक्षसीको निरूप कर दे।'

इत्युक्तः लक्ष्मणः क्रुद्धस्य रामस्य पश्यतः खड्गं उद्धृत्य तस्याः कर्णनासे चिच्छेद । निकृत्तकर्णनासा घोरा सा विस्वरं विनद्य यथागतं प्रदुद्राव ।

इस प्रकार कहे गये लक्ष्मणने क्रोधित रामके देखते हुए तलवार उठाकर उसके नाक कान काट डाले। नाक कान जिसके कट गए हैं ऐसी भयानक वह बुरी तरह चिल्लाती हुई जहांसे आई थी वहां दौड़ गई।

समासाः।

१ दीप्ततेजाः — दीप्तं तेजः यस्य सः- ( अति तेजस्वी )
२ हंसकारण्डवाकीर्णा- हंसाश्च कारंडवाश्च हंसकारंडवाः। हंसकारंडैः अवकीर्णा — ( हंस-कारंडवसे व्याप्त )
३ चक्रवाकोपशोभिता — चक्रवाकैः उपशोभिता ( चक्रवाक पक्षियोंसे सुशोभित )
४ मयूरनादिताः- मयूरैः नादिताः(मोरोंके शब्दोंसे युक्त)
५ बहुफले- बहूनि फलानि यस्मिन् ( बहुत फलवाले )
६ दशग्रीवः- दश ग्रीवा यस्य सः ( दश मुखवाला )
७ महाबाहुं- महान्तौ बाहू यस्य (लम्बी भुजाओंवाला)
८ पद्मपत्रायतेक्षण- पद्मपत्रमिव आयते अक्षिणी यस्य ( कमलके पत्तेके समान बडी आंखोंवाला )

अंक १०



# संस्कृत-पाठ-माला ।

( संस्कृत भाषाका अध्ययन करनेका सुगम उपाय )

## दशमो भागः ।


लेखक

पं. श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

अध्यक्ष – स्वाध्यायमंडल,



अष्टम बार

संवत् २००७, शक १८७२, सन १९५१

# स्त्रीलिंगी शब्दोंके रूप।

इस पुस्तकमें स्त्रीलिंगी शब्दोंके रूप बनानेकी विधि बताई है।

शब्दोंके रूप कंठ करनेकी बहुतसी आवश्यकता नहीं है; परंतु विविध रूपोंकी तुलना करके उनमें जो विशेषता है, उसका स्मरण करनेकी आवश्यकता है।

यह कार्य रूपोंको वारवार देखनेसे भी हो सकता है। पाठक यदि इस पुस्तकका अध्ययन उत्तम रीतिसे करेंगे तो उनको स्त्रीलिंगी शब्दोंके रूप बनाना अत्यंत सुगम होगा।

स्वाध्याय-मण्डल,
आनंदाश्रम
किल्ला-पारडी (जि. सूरत)

लेखक
श्रीपाद दामोदर सातवळेकर

मुद्रक और प्रकाशक- व० श्री० सातवळेकर, बी. ए.,
भारत-मुद्रणालय, किल्ला पारडी ( जि० सूरत )

ॐ

# संस्कृत-पाठ-माला ।

## दशम भाग

### पाठ १

अब इस पुस्तकमें स्त्रीलिंगी नामोंके रूप दिये जाते हैं—

आकारान्तः स्त्रीलिंगो ' रमा ' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | रमा | रमे | रमाः |
| सं० | हे रमे | ,, | ,, |
| २ | रमाम् | ,, | ,, |
| ३ | रमया | रमाभ्याम् | रमाभिः |
| ४ | रमायै | ,, | रमाभ्यः |
| ५ | रमायाः | ,, | ,, |
| ६ | ,, | रमयोः | रमाणाम् |
| ७ | रमायाम् | ,, | रमासु |

इसी रीतिसे निम्नलिखित शब्दोंके रूप बनते हैं—

शब्द

| | |
|---|---|
| विद्या = विद्या | लता = वेल |
| देवता = देवी | अबला = स्त्री, बलहीन |
| वनिता = स्त्री | चपला = चंचल, बिजली |
| कान्ता = पत्नी | महिला = स्त्री |
| तारा = तारका | प्रपा = प्याऊ |
| ज्योत्स्ना = चांदना | याञ्चा = याचना |
| पाठशाला = पाठशाला | शाला = घर |

संस्कृत–वाक्यानि ।

१ विद्यया मनुष्याः शोभन्ते । २ लताभिः वृक्षः आच्छादितः । ३ महिलाभिः विद्याध्ययनं अवश्यं कर्तव्यम् । ४ तां प्रपां गत्वा यथेच्छं जलं पिव । ५ महिला विद्यया शोभते । ६ याञ्चया मनुष्यः पतति । ७ कथं आकाशे ताराः सन्ति । ८ तासु लतासु व्याघ्रः वसति ।

## पाठ २

आकारान्तः स्त्रीलिंगो 'नासिका' शब्दः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | नासिका | नासिके | नासिकाः |
| सं० | नासिके | ,, | ,, |
| २ | नासिकाम् | ,, | नासिकाः, नसः |
| ३ | नासिकया, नसा | नासिकाभ्यां, नोभ्यां | नासिकाभिः, नोभिः |
| ४ | नासिकायै, नसे | नासिकाभ्यां, नोभ्यां | नासिकाभ्यः, नोभ्यः |
| ५ | नासिकायाः, नसः | नासिकाभ्यां, नोभ्यां | ,, ,, |
| ६ | नासिकायाः, नसः | नासिकयोः, नसोः | नासिकानाम्, नसाम् |
| ७ | नासिकायां, नासि | नासिकयोः, नसोः | नासिकासु, नस्सु |

वास्तविक "रमा" शब्दके समान ही यह नासिका शब्द आकारान्त है। परतु इसके रूप द्वितीयाके बहुवचनके बाद जैसे होते है वे ऊपर दिये हैं। इन रूपोमें एक 'रमा' शब्दके समान है और दूसरा भिन्न है। पाठकइसका अवश्य ध्यान रखें।

### वाक्यानि ।

१ नासिकया प्राणः संचरति–
नासिकासे प्राण संचारता है।

२ चोरेण तस्य नासिका कृत्ता-
चोरने उसकी नासिका काटी ।

३ तस्य नासि व्रणः संजातः–
उसके नाकमें व्रण हुआ है ।

४ वनिताभिः नासिकासु आभूषणानि धार्यन्ते–
स्त्रियोंने नाकोंमें भूषण धारण किये जाते हैं ।

५ रात्रौ ज्योत्स्ना भवति, तथा दिने सूर्यप्रकाशः भवति–रात्रीमें चांदनी होता है, वैसा दिनमें सूर्य-प्रकाश होता है ।

६ यौवने कान्ता प्रिया भवति–
यौवनमें स्त्री प्रिय होती है ।

आकारान्तः स्त्रीलिंगो 'निशा' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ निशा | निशे | निशाः |
| सं० निशे | ,, | ,, |
| २ निशाम् | ,, | निशाः, निशः |
| ३ निशया, | निशाभ्यां, | निशाभिः, |
| निशा | निड्भ्यां | निड्भिः |
| ४ निशायै, निशे | ,, ,, | निशाभ्यः, निड्भ्यः |

| | | |
|---|---|---|
| ५ निशायाः, निशः | निशाभ्यां, निड्भ्यां | निशाभ्यः, निड्भ्यः |
| ६ ,, ,, | निशयोः, निशोः | निशानाम्, निशाम् |
| ७ निशायाम्, निशि | ,, ,, | निशासु निट्-सु |

'निशा' शब्द भी 'रमा' शब्दके समान ही है। परंतु पूर्ववत् द्वितीयाके बहुवचनके बाद इसके प्रत्येकमें दो दो रूप होते हैं। एक 'रमा' शब्दके समान रूप है और दूसरा भिन्न है। पाठक इसके विशेष रूपोंका निरीक्षण करें-

वाक्यानि।

१ निशि चंद्रमाः प्रकाशते-रात्रीमें चांद प्रकाशता है।
२ कृष्णपक्षस्य निशासु चोराणां भयं भवति---
कृष्णपक्षकी रात्रियोंमें चोरोंका भय होता है।
३ द्वाभ्यां निशाभ्यां त्वं तत्र गमिष्यसि-
दो रात्रियोंसे तू वहां जायेगा।
४ चंद्रमाः निशायाः पतिः-चांद रात्रिका पति है।

आकारान्तः स्त्रीलिंगो 'जरा' शब्दः।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ जरा | जरसौ, जरे | जरसः, | जराः |
| सं० हे जरे | ,, ,, | ,, | ,, |
| २ जरसम्, जराम् | ,, ,, | ,, | ,, |
| ३ जरसा, जरया | जराभ्याम् | | जराभिः |

| | | |
|---|---|---|
| ४ जरसे, जरायै | जराभ्याम् | जराभ्यः |
| ५ जरसः, जरायाः | ,, | ,, |
| ६ ,, ,, | जरसोः, जरयोः | जरसाम्, जराणाम् |
| ७ जरसि, जरायाम् | ,, ,, | जरासु |

यद्यपि 'जरा' शब्द 'रमा' के समान ही आकारान्त है, तथापि इसके कई रूप 'रमा' शब्दके रूपोंके समान होते हैं और कई भिन्न होते हैं। पाठक इन रूपोंको इस पाठमें देखें और इसकी विशेषताका स्मरण रखें।

वाक्यानि।

१ जरसः पुरा मा मृथाः- वृद्धावस्थाके पूर्व न मर।

२ हे मनुष्य! त्वं जरसे यत--

हे मनुष्य! तू वृद्धावस्थाके लिये यत्न कर।

३ देवाः जरया रहिताः भवन्ति--

देव जरासे रहित होते हैं।

पाठकोंको स्मरण रहे, कि इन शब्दोंके कंठ करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है। परंतु इन रूपोंकी विशेषताको ध्यानमें धरना चाहिये। किसी किसी स्थानपर ये रूप आते हैं तो इनको अच्छी प्रकार पहचानना चाहिये।

## पाठ ३

इस पाठमें निम्नलिखित श्लोकोंका अभ्यास कीजिये—

वैशम्पायन उवाच ।

ततः संप्रस्थितो राजा कौन्तेयो भूरिदक्षिणः ।
अगस्त्याश्रममासाद्य दुर्जयायामुवास ह ॥ १ ॥

अन्वयः- वैशम्पायनः उवाच- ततः भूरिदक्षिणः कौन्तेयः राजा संप्रस्थितः अगस्त्याश्रमं आसाद्य दुर्जयायां उवास ह ।

संस्कृत-टीका -ततः तस्मात् स्थानात् भूरिदक्षिणः बहुदक्षिणः कौन्तेयः कुन्तीपुत्रः राजा युधिष्ठिरः संप्रस्थितः सम्यक् प्रस्थितः चलितः । स राजा अगस्त्याश्रमं आसाद्य प्राप्य दुर्जयायां उवास दुर्जयानामके स्थाने स्थितः ।

अर्थ- पश्चात् उस स्थानसे बहुत दक्षिणा देनेवाला कुन्तीपुत्र राजा युधिष्ठिर चला । वह राजा अगस्त्यके आश्रमको प्राप्त होकर दुर्जया नामक स्थानमें रहा ।

तत्रैव लोमशं राजा पप्रच्छ वदतां वरः ।
अगस्त्येनेह वातापिः किमर्थमुपशामितः ॥ २ ॥

अन्वयः -तत्र एव वदतां वरः राजा लोमशं पप्रच्छ इह वातापिः अगस्त्येन किमर्थं उपशामितः ?

संस्कृत-टीका-- तत्र एव तस्मिन् दुर्जयानामके स्थाने एव वदतां वरः वक्तॄणां श्रेष्ठः राजा युधिष्ठिरः लोमशं मुनिं पप्रच्छ पृष्टवान्। इह अस्मिन् स्थाने वातापिः नामकः राक्षसः अगस्त्येन मुनिना किमर्थं किं उद्देशेन उपशामितः मारितः ?

अर्थ--- वहां ही वक्ताओंमें श्रेष्ठ राजा युधिष्ठिर लोमश मुनिसे पूछने लगा कि यहां वातापिको अगस्त्य मुनिने क्यों मारा था ?

आसीद्वा किं प्रभावश्च स दैत्यो मानवान्तकः ।
किमर्थं चोदितो मन्युरगस्त्यस्य महात्मनः ॥ ३ ॥

अन्वयः-- मानवान्तकः दैत्यः च किं प्रभावः आसीत् ? महात्मनः अगस्त्यस्य मन्युः किमर्थं च उदितः ?

संस्कृत-टीका-- सः मानवान्तकः मानवानां मनुष्याणां अन्तकः दैत्यः असुरः किं प्रभावः कीदृशप्रभाववान् आसीत् ? महात्मनः अगस्त्यस्य मुनेः मन्युः क्रोधः किमर्थं किं कारणेन च उदितः उत्पन्नः।

अर्थ---वह मनुष्योंका नाश करनेवाला राक्षस किस प्रभावसे युक्त था और महात्मा अगस्त्यको क्रोध किस कारण उत्पन्न हुआ था ?

लोमश उवाच ।

**इल्वलो नाम दैतेय आसीत्कौरवनंदन ।**
**मणिमत्यां पुरि पुरा वातापिस्तस्य चानुजः ॥ ४ ॥**

अन्वयः-- लोमशः उवाच--हे कौरवनन्दन ! इल्वलः नाम दैतेयः पुरा मणिमत्यां पुरि आसीत् । तस्य च अनुजः वातापिः ।

संस्कृत टीका--लोमशः उवाच-- हे कौरवनन्दन ! हे धर्मराज ! इल्वलः नाम दैत्यः पुरा पूर्वकाले मणिमत्यां मणिमतीनामकायां पुरि नगर्यां आसीत् । तस्य च अनुजः भ्राता वातापिः वातापिनामकः आसीत् ।

अर्थ--लोमश-मुनि बोले--हे धर्मराज ! इल्वल नामक राक्षस पूर्व समयमें मणिमती नामक नगरीमें था और उसका भाई वातापि नामक था ।

समास ।

१ भूरिदक्षिणः--भूरि दक्षिणा यस्य सः- ( बहुत दक्षिणा देनेवाला )
२ अगस्त्याश्रमः-अगस्त्यस्य आश्रमः-- ( अगस्त्यका आश्रम )
३ मानवान्तकः-मानवानां अंतकः(मनुष्योंका अंतक)
४ अन्तकः- अन्तं करोति इति- ( नाश करनेवाला )
५ कौरवनंदनः- कौरवस्य नंदनः- ( कौरवका पुत्र )

| | |
|---|---|
| वेदिः = वेदी | भूतिः = ऐश्वर्य |
| औषधिः = औषधि | भूमिः = जमीन |
| तिथिः = तारीख | अवनिः = भूमी |

संस्कृत-वाक्यानि।

१ प्रकृत्या यत् वक्रं तत्समं न भवति। २ विशुद्धया बुद्ध्या युक्तः मनुष्यः बन्धनात् मुक्तः भवति। ३ ज्ञातिभिः बान्धवैः च सह धर्मं समाचर। ४ सतां उक्तिः सदा एव हितकारिणी भवति। ५ भूतिं इच्छद्भिः मनुष्यैः श्रुत्या विहितं कर्म कर्तव्यम्। ६ तारकाणां द्युतौ यत् तेजः भवति तत् न कुत्र अपि अन्यत्र दृश्यते। ७ यदा आकाशं धूल्या व्याप्यते तदा विद्यार्थिभिः अध्ययनकर्म न कर्तव्यम्।

भाषा-वाक्य।

१ स्वभावसे जो टेढा है वह सीधा नहीं होता। २ शुद्ध बुद्धिसे युक्त मनुष्य बन्धनसे मुक्त होता है। ३ जातियों और भाइयोंके साथ धर्मका आचरण कर। ४ साधुओंकी उक्ति सदा ही हितकारी होती है। ५ उन्नति चाहनेवाले मनुष्योंको श्रुतिसे विहित कर्म करना चाहिये। ६ ताराओंके प्रकाशमें जो तेज होता है, वह नहीं कहीं भी अन्यत्र दिखाई देता है। ७ जब आकाश धूलिसे व्याप्त होता है, तब विद्यार्थियोंको अध्ययनका काम नहीं करना चाहिये।

## पाठ ५

अब दीर्घ ईकारान्त शब्दोंके रूप देखिये—

ईकारान्तः स्त्रीलिंगो ' गौरी ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ गौरी | गौर्यौ | गौर्यः |
| सं० गौरि | ,, | ,, |
| २ गौरीम् | ,, | गौरीः |
| ३ गौर्या | गौरीभ्याम् | गौरीभिः |
| ४ गौर्यै | ,, | गौरीभ्यः |
| ५ गौर्याः | ,, | ,, |
| ६ ,, | गौर्योः | गौरीणाम् |
| ७ गौर्याम् | ,, | गौरीषु |

इसके समान निम्नलिखित शब्दोंके रूप बनते हैं—

| | |
|---|---|
| खर्जूरी = खजूर वृक्ष | पुरी = नगर |
| केतकी = केतकी ,, | नारी = स्त्री |
| कदली = केल | जननी = माता |
| भारती = वाणी | धरणी = पृथ्वी |
| वाणी = भाषा | धरित्री = ,, |
| सरस्वती = नदी | मेदिनी = ,, |
| नगरी = शहर | सौदामिनी = बिजली |

संस्कृत–वाक्यानि ।

१ तव खर्जूरीणां वनं दर्शनीयं वर्तते। २ केतक्याः पुष्पं त्वया अत्र न स्थापितम् । ३ तस्य राज्ञः नगरीषु मर्कट्यः बहवः सन्ति । ४ जननीभिः पुत्राणां पालनं क्रियते। ५ प्रेममय्या वाण्या मित्राणि वशे कुरु। ६ मेदिन्यां शूराः एव विजयन्ते । ७ मेघमण्डलात् सौदामिनी पतिता । ८ जननी जन्मभूमिः च स्वर्गात् अपि गरीयसी ।

भाषा–वाक्य ।

१ तेरा खजूरियोंका वन देखनेयोग्य है । २ केतकीका फूल तूने यहां नहीं रखा । ३ उस राजाकी नगरियोंमें बंदरियां बहुत हैं। ४ माताओंद्वारा लडकोंका पालन किया जाता है । ५ प्रेमयुक्त भाषणसे मित्रोंको वशमें कर । ६ पृथ्वीमें शूर ही विजय करते हैं । ७ मेघमण्डलसे बिजली गिर पडी। ८ माता और जन्मभूमि स्वर्गसे भी श्रेष्ठ हैं।

ईकारान्त स्त्रीलिंगो ' स्त्री ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ स्त्री | स्त्रियौ | स्त्रियः |
| सं० हे स्त्रि | ,, | ,, |
| २ स्त्रियम्, स्त्रीम् | ,, | स्त्रियः, स्त्रीः |
| ३ स्त्रिया | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभिः |
| ४ स्त्रियै | ,, | स्त्रीभ्यः |

| | | |
|---|---|---|
| ५ स्त्रियाः, स्त्रियः | स्त्रीभ्याम् | स्त्रीभ्यः |
| ६ ,, ,, | स्त्रियोः | स्त्रीणाम् |
| ७ स्त्रियाम् | ,, | स्त्रीषु |

पूर्वोक्त शब्दके रूपोंमें और इस शब्दके रूपोंमें जो भेद है वह पाठक स्मरणमें रखें, द्वितीयाके रूपोंमें भेद विशेष है।

वाक्य।

१ स्त्रीणां स्वभावः प्रेममयः भवति-स्त्रियोंका स्वभाव प्रेममय होता है।

२ स्त्रीषु जीवित्सु पुत्राणां कल्याणं भवति-स्त्रियोंके जीवित रहनेतक पुत्रोंका हित होता है।

३ श्रूयन्ते पुराणेषु स्त्रीणां अपि शौर्यस्य कथाः-सुनी जाती हैं पुराणोंमें स्त्रियोंकी भी शौर्यकी कथाएं।

४ एकान्ते परकीयाभिः स्त्रीभिः सह भाषणं न कर्तव्यम्-एकान्तमें परकीय स्त्रियोंके साथ भाषण नहीं करना चाहिये।

ईकारान्तः स्त्रीलिंगः 'श्री' शब्दः।

| | | |
|---|---|---|
| १ श्रीः | श्रियौ | श्रियः |
| सं० हे ,, | ,, | ,, |
| २ श्रियम् | ,, | ,, |
| ३ श्रिया | श्रीभ्याम् | श्रीभिः |

| | | |
|---|---|---|
| ४ श्रियै, श्रिये | श्रीभ्याम् | श्रीभ्यः |
| ५ श्रियाः, श्रियः | ,, | ,, |
| ६ ,, ,, | श्रियोः | श्रीणां; श्रियाम् |
| ७ श्रियाम्, श्रियि | ,, | श्रीषु |

इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप होते हैं—

शब्द ।

| | |
|---|---|
| धीः = बुद्धि | तंत्रीः = वीणा |
| ह्रीः = लज्जा | लक्ष्मीः = संपत्ति |
| तरीः = नौका | श्रीः = शोभा |

वाक्य ।

१ मनुष्यः धिया ज्ञानं गृह्णाति–मनुष्य बुद्धिसे ज्ञान लेता है ।

२ तंत्रीणां मधुरः शब्दः श्रूयते–वीणाओंका मधुर शब्द सुना जाता है ।

३ विद्या लक्ष्म्या सह प्रकाशते–विद्या, लक्ष्मीके साथ प्रकाशती है ।

संधि किये हुए वाक्य ।

मनुष्यो धिया ज्ञानं गृह्णाति । श्रूयते शब्दो मधुरस्तंत्रीणाम् । विद्या लक्ष्म्या सह प्रकाशते ।

---

## पाठ ६

### संस्कृत–वाक्यानि ।

१ सीता उवाच-हे राम ! सुव्रतां स्वकां नारीं पति-व्रतां मां केन हेतुना वनं नेतुं न रोचयसे ? यदि एवं दुःखितां मां नेतुं न इच्छासि, तर्हि विषं पास्यामि मरिष्यामि च । हे अनघ राम ! अहं मनसा अपि त्वदृते अन्यं पुरुषं न द्रष्टुं इच्छामि । त्वया विना एव निरयः स्यात् । इति मम परां प्रीतिं जानन् मया सह एव वनं गच्छ । विरहशोकं मुहूर्तं अपि सहितुं न उत्सहे । किं पुनर्वर्षाणि चतुर्दश ? २ राम उवाच—हे देवि ! तव दुःखेन स्वर्गं अपि न रोचये । अतः

---

### भाषा–वाक्य ।

१ सीता बोली–हे राम ! उत्तम व्रतवाली अपनी स्त्री मुझ पतिव्रताको किस हेतुसे वनको ले जाना पसंत नहीं करता है ? यदि ऐसी दुःखिता मुझको ले जाना तू नहीं चाहता, तो विष पीऊंगी और मरुंगी। हे निष्पाप राम ! मैं मनसे भी तेरे विना दूसरे पुरुषको देखना नहीं चाहती । तेरे विना यह नरक ही होगा । ऐसी मेरी श्रेष्ठ प्रीति जानकर मेरे साथही वनको तू जा । विरहशोकको घडीभर भी सहन करनेका उत्साह नहीं है। फिर कैसे चौदह वर्ष ? २ राम बोला–हे देवि ! तेरे दुःखके

वनाय मां अनुगच्छस्व। हे सीते ! आरभस्व वनवास-क्षमाः क्रियाः। देहि ब्राह्मणेभ्यः विविधानि रत्नानि। मा चिरय। संत्वरस्व। ३ लक्ष्मणः अपि सर्वं श्रुत्वा शोकं सोढुं असमर्थः रामं उवाच--अहं धनुर्धरः त्वां वनं अनुगमिष्यामि। मया समेतः अरण्यानि विचरिष्यसि। त्वया विना अहं देवलोकं अपि न वृणे। न अमरत्वं न च अपि लोकानां ऐश्वर्यं कामये। ४ एवं वनवासाय निश्चितः सौमित्रिः सान्त्वैः बहुभिः रामेण निषिद्धः। परंतु सः पुनः उवाच--अनुज्ञातः अहं भवता पूर्वं एव। किं पुनः इदानीं निवारणं क्रियते?

---

कारण स्वर्ग भी मैं पसंद नहीं करता हूं। इसलिये वनके लिये मेरे पीछे चल। हे सीते ! आरंभ कर वनवासके योग्य क्रियाएं। दो ब्राह्मणोंके लिये विविध रत्न। देरी न कर। त्वरा कर। ३ लक्ष्मण भी सब सुनकर शोक सहन करनेके लिये असमर्थ होकर रामसे बोला मैं धनुर्धर तेरे पीछे वनको जाऊंगा। मेरे साथ तू अरण्यमें संचार करेगा। तेरे विना मैं स्वर्गको भी नहीं चाहता। अमरत्व तथा लोकोंका ऐश्वर्य भी नहीं चाहता ४ इस प्रकार वनवासके लिये निश्चय करनेवाले लक्ष्मणको बहुतशांतिके वचनोंसे रामने निवारण किया। परंतु वह फिर बोला। आज्ञा दी है मुझको आपने पहिले ही। क्यों फिर अब

५ अनेन सुप्रीतः रामः उवाच–हे सौमित्रे ! व्रज, आपृच्छस्व सर्वं सुहृज्जनं । हे लक्ष्मण ! राज्ञः जनकस्य महायज्ञे ये दिव्ये धनुषी, अभेद्ये कवचे, अक्षयसायकौ तूणीरौ, द्वौ खड्गौ च, सर्वं तत् आयुधं आदाय क्षिप्रं आगच्छ । ६ वैदेह्या सह ब्राह्मणेभ्यः बहुधनं दत्त्वा रामलक्ष्मणौ पितरं द्रष्टुं जग्मतुः । तदा रामं सीतां लक्ष्मणं च पदातिं एव दृष्ट्वा शोकोपहतचेतसः जनाः ऊचुः । आकाशगैः अपि भूतैः या सीता द्रष्टुं न शक्या, तां एव सीतां अद्य राजमार्गगताः जनाः पश्यन्ति । रामःसूतं उवाच आख्याहि मां पितुः ।

---

निवारण किया जाता है ? इससे आनंदित हुआ राम बोला, हे लक्ष्मण ! जा और पूछ अपने मित्रजनोंसे । हे लक्ष्मण ! राजा जनकके बडे यज्ञमें जो ( दो ) दिव्य धनुष्य, ( दो ) अभेद्य कवच, ( दो ) अक्षय तूणीर, और ( दो ) तलवारें ( रखी हैं ) वह सब शस्त्र लेकर शीघ्र आ । ६ सीताके साथ ब्राह्मणोंको बहुत धन देकर राम और लक्ष्मण पिताको देखनेके लिये गये । तब राम, सीता और लक्ष्मणको पैदल चलते देखकर शोकसे व्याकुलचित्त होकर लोग बोले कि आकाशके भूतों–प्राणियोंसे भी जो सीता देखना असमव थी, वही सीता आज मार्गके ऊपरसे चलनेवाले लोग भी देखते हैं । रामने

सः अपि रामप्रेषितः क्षिप्रं निश्वसन्तं नृपतिं दृष्टवान्। कथितं च तेन अस्मै। अयं अत्र रामः सत्यपराक्रमः ते सुतः द्वारि तिष्ठति। सर्वान् सुहृदः आपृच्छ्य त्वां इदानीं द्रष्टुं इच्छति। हे जगतीपते! इदानीं तं रामं पश्य।

सूतसे कहा-कह मेरे विषयमें पितासे। उसने भी रामसे प्रेषित होकर शीघ्रही श्वास जोरसे करनेवाले राजाको देखा। और उसने उससे कहा। यहां यह सत्यपराक्रमी राम तेरा पुत्र द्वारमें खडा है। सब मित्रोंसे पूछकर अब तुझे देखनेके लिये आया है। हे राजा! उस राजाको देख।

संधि किये हुए वाक्य।

राम उवाच- हे देवि! तव दुःखेन स्वर्गमपि न रोचये। अतो वनाय मामनुगच्छस्व। हे सीते! आरभस्व वनवासक्षमाः क्रियाः। देहि ब्राह्मणेभ्यो विविधानि रत्नानि। मा चिरय। सत्वरस्व। लक्ष्मणोऽपि सर्वं श्रुत्वा शोकं सोढुमसमर्थो राममुवाच। अहं धनुर्धरस्त्वां वनमनुगमिष्यामि। मया समताऽरण्यानि विचरिष्यसि। त्वया विनाऽहं देवलोकमपि न वृणे। नामरत्वं, न चापि लोकानामैश्वर्यं कामये। एवं वनवासाय निश्चितस्सौमित्रिस्सान्त्वैर्बहुभिः रामेण निषिद्धः।

## पाठ ७

इस पाठमें उकारान्त स्त्रीलिंग शब्दोंके रूप देखिये—

उकारान्तः स्त्रीलिंगो 'धेनु' शब्दः।

| | | |
|---|---|---|
| १ धेनुः | धेनू | धेनवः |
| सं० ह धेनो | ,, | ,, |
| २ धेनुम् | ,, | धेनूः |
| ३ धेन्वा | धेनुभ्याम् | धेनुभिः |
| ४ धेन्वै, धेनवे | ,, | धेनुभ्यः |
| ५ धेन्वाः धेनोः | ,, | ,, |
| ६ ,, ,, | धेन्वोः | धेनूनाम् |
| ७ धेन्वां, धेनौ | ,, | धेनुषु |

इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप होते हैं।

शब्द।

| | |
|---|---|
| रज्जुः = रस्सी | हनुः = ठोडी |
| रेणुः = धूलि | तनुः = शरीर |
| शतद्रुः = नदी | कुः = पृथ्वी |

१ रज्वा हस्ती बध्यते–रस्सीसे हाथी बांधा जाता है।

२ रेणुभिः गृहं आच्छिन्नं–धूलिसे घर आच्छादित है।

२ तनूनां रक्षणं कार्यम्–शरीरोंकी रक्षा करनी चाहिये।

अब दीर्घ ऊकारान्त स्त्रीलिंग शब्दके रूप देखिये—

ऊकारान्तः स्त्रीलिंगो ' वधू ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ वधूः | वध्वौ | वध्वः |
| सं० हे वधु | ,, | ,, |
| २ वधूम् | ,, | वधूः |
| ३ वध्वा | वधूभ्याम् | वधूभिः |
| ४ वध्वै | ,, | वधूभ्यः |
| ५ वध्वाः | ,, | वधूभ्यः |
| ६ ,, | वध्वोः | वधूनाम् |
| ७ वध्वाम् | ,, | वधूषु |

इस रीतिसे निम्नलिखित शब्दोंके रूप होते हैं—

शब्द ।

| | |
|---|---|
| तनूः = शरीर | धनूः = धनुष्य |
| चमूः = सैन्य | अलाबूः = कद्दू |
| सरयूः = एक नदी | दिधिषूः = पुनर्विवाहित स्त्री |

१ राज्ञः चम्वा अद्य महान् विजयः संपादितः-राजाके सैन्यने आज बडा विजय प्राप्त किया।

२ सरय्वाः नद्याः जलं पिब-- सरयू नदीका जल पी।

३ दिधीषूं पितुः गृहं नय--पुनर्विवाहित स्त्रीको पिताके घर ले जा।

## पाठ ८

### ऊकारान्तः स्त्रीलिंगो 'भ्रू' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | भ्रूः | भ्रुवौ | भ्रुवः |
| सं० | हे ,, | ,, | ,, |
| २ | भ्रुवम् | ,, | ,, |
| ३ | भ्रुवा | भ्रूभ्याम् | भ्रूभिः |
| ४ | भ्रुवै भ्रुवे | ,, | भ्रूभ्यः |
| ५ | भ्रुवाः भ्रुवः | ,, | ,, |
| ६ | ,, ,, | भ्रुवोः | भ्रूणाम्, भ्रुवाम् |
| ७ | भ्रुवां, भ्रुवि | ,, | भ्रूषु |

इस प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप बनते हैं—

शब्द ।

वीरसूः– वीरपुत्र प्रसवनेवाली स्त्री
भूः–पृथ्वी

१ वीरसूनां स्त्रीणां आभूषणानि–वीरपुत्र प्रसवनेवाली स्त्रियोंके गहने ।
२ तव भ्रुवौ शोभने स्तः– तेरी भौएँ उत्तम हैं ।
३ भुवः पतिः राजा इति उच्यते– भूमिका पति राजा कहा जाता है ।
४ वीरसूं मातरं नमस्कुरु–वीर प्रसवनेवाली माताको नमन कर ।

अब ऋकारान्त शब्दोंके रूप देखिये—

ऋकारान्तः स्त्रीलिंगो 'मातृ' शब्दः।

| | | |
|---|---|---|
| १ माता | मातरौ | मातरः |
| सं० हे मातः | " | " |
| २ मातरम् | " | मातॄः |
| ३ मात्रा | मातृभ्याम् | मातृभिः |
| ४ मात्रे | " | मातृभ्यः |
| ५ मातुः | " | " |
| ६ " | मात्रोः | मातॄणाम् |
| ७ मातरि | " | मातृषु |

इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप बनते हैं।

शब्द।

दुहितृ– पुत्री

ननान्दृ–पतिकी बहिन।

१ दुहिता मातुः गृहे न वसति–पुत्री माताके घर नहीं रहती।

२ ननान्दुः पतिः अत्र न आगतः– पतिकी बहिनका पति यहां नहीं आया।

३ पृच्छ त्वं स्वां दुहितरम्– पूछ तू अपनी पुत्रीको।

४ मातुः माता मातामही इति कथ्यते– माताकी माता मातामही कही जाती है।

५ सा प्रियंवदा मम दुहितुः दुहिता अस्ति- वह प्रियंवदा मेरी पुत्रीकी पुत्री है।

ऋकारान्तः स्त्रीलिंगः ' स्वसृ ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ स्वसा | स्वसारौ | स्वसारः |
| सं० हे स्वसः | ,, | ,, |
| २ स्वसारम् | ,, | स्वसॄः |

शेष रूप मातृ शब्दके रूपोंके समानही होते हैं। प्रथमाका द्विवचन और बहुवचन 'स्वसृ' शब्दका 'स्वसारौ-स्वसारः' ऐसा होता है और ' मातृ ' शब्दका ' मातरौ-मातरः ' ऐसा होता है। इतनी भिन्नता ध्यानमें रखना आवश्यक है।

वाक्य।

१ तव मातुः स्वसा कुत्र गता ? -तेरी माताकी बहिन कहां गई ?

२ मम स्वसारः अद्य एव अत्र आगमिष्यन्ति- मेरी बहिनें आजही यहां आवेगीं ।

३ मम पितुः स्वसा तव मातुः स्वस्रा सह न गमिष्यति-मेरे पिताकी बहिन तेरी माताकी बहिनके साथ नहीं जावेगी ।

४ इदं फलं तव मातामह्याः स्वस्रे देहि- यह फल तेरी मातामहीकी बहिनके लिये दे ।

---

## पाठ ९

### संस्कृत-वाक्यानि ।

१ आकाश इव निष्कंपः दशरथः गंभीरतया तं सूतं प्रत्युवाच । हे सुमंत्र ! मे दारान् अत्र आनय । ये इह मामकाः सन्ति तान् अपि अत्र आनय । सर्वैः परिवृतः एव राघवं द्रष्टुं इच्छामि । २ तथा राज्ञा आज्ञापितः सूतः राजदारान् रामं लक्ष्मणं मैथिलीं च आदाय अभिमुखः जगाम । कृताञ्जलिं आयान्तं पुत्रं रामं दृष्ट्वा राजा वेगेन तं अभिदुद्राव । परन्तु दुःखार्तः राजा रामं असंप्राप्य एव मूर्च्छितः भूत्वा भुवि पपात । तदा राजवेश्मनि 'हा राम' इति

### भाषा-वाक्य ।

१ आकाशके समान न कांपनेवाला दशरथ गंभीरतासे उस सूतको बोला । हे सुमंत्र ! मेरी स्त्रियोंको यहां लेआ । जो यहां मेरे संबंधी हैं उनको भी यहां ला । सबस परिवेष्टित होकर रामको देखना चाहता हूं । २ उस प्रकार राजासे आज्ञा पा कर सूत राजस्त्रियों और रामलक्ष्मण तथा सीताको लेकर सामने गया । हाथ जोडकर आनेवाले पुत्र रामको देखकर राजा वेगसे उसके पास दौडा । परंतु दुःखी राजा रामको न पाकरही मूर्छित होकर भूमिपर गिर गया । तब राजमंदिरमें " हे राम " ऐसा स्त्रियोंका विलाप हुआ । रामलक्ष्मणोंने तो

स्त्रीणां विलापः संजज्ञे। रामलक्ष्मणौ तु सीतया साकं शोकार्तं नृपं परिष्वज्य तं पर्यङ्के समवेशितवन्तौ। ३ अथ रामः लब्धसंज्ञं महीपतिं उवाच-- हे महाराज! त्वां आपृच्छे। पश्य मां दंडकारण्यं प्रस्थितम्। लक्ष्मणं च अनुजानीहि। मां अन्वेतु सीता अपि वनम्। हे राजन्! शोकं उत्सृज्य नः सर्वान् अनुजानीहि। ४ राजा दशरथः उवाच--हे राम मां निगृह्य अद्य एव त्वं अयोध्यायां राजा भव। अहं कैकेय्या वरदानेन मोहितः। ५ एवं उक्तः रामः पितरं उवाच-भवान् हि पृथिव्याः पतिः। अहं अरण्ये वत्स्यामि। न मे राज्यस्य इच्छा। वने चतुर्दश वर्षाणि विहृत्य पुनः ते पादौ गृहीष्यामि। ६ आर्तः राजा रुदन्

---

सीताके साथ शोक करनेवाले राजाको आलिंगन देकर उसे पलगपर रख दिया। ३ पश्चात् राम जागे हुए राजासे बोला। हे महाराज! तुझे पूछता हूं। देख मैं दंडकारण्यको जाता हूं। लक्ष्मणको आज्ञा दो। मेरे साथ सीता भी वनको चले। हे राजा! शोक छोडकर हम सबको आज्ञा दो। ४ राजा दशरथ बोला हे राम! मुझे बांधकर आज ही तू अयोध्यामें राजा हो जाओ। मैं कैकेयीके वर देनेसे मोहित हुआ हूं। ५ इस प्रकार कहा हुआ राम पितासे बोला। आपही पृथ्वीके पालक हैं। मैं वनमें रहूंगा। नहीं मेरी राज्यकी इच्छा। वनमें

प्रियं पुत्रं अब्रवीत्। श्रेयसे वृद्धये पुनरागमनाय च अव्यग्रः भूत्वा अकुतोभयं अरिष्टं पंथानं गच्छ। न शक्यते धर्माभिमनसः सत्यात्मनः च ते बुद्धिः सन्निवर्तयितुम् । हे पुत्र ! अद्य तु इदानीं रजनीं न गच्छ। एकाहं तव दर्शनेन तावत् साधु चराभि अहम्। वस, मां अद्य मातरं च संपश्यन् शर्वरीं इमाम्। साधयिष्यासि कल्ये श्वः सर्वकामैः तर्पितः। ७ अथ आर्तस्य पितुः भाषणं श्रुत्वा रामः अब्रवीत्। हे पितः! यान् गुणान् अद्य प्राप्स्यामि तान् श्वः मे कः प्रदास्यति ? यः वरः त्वया युद्धे कैकेय्यै दत्तः सः निखिल

---

चौदह वर्ष विहार कर फिर तेरे पावोंको ग्रहण करूंगा। ६ दुःखी राजा रोता हुआ प्रिय पुत्रसे बोला। कल्याण वृद्धि और वापस आनेके लिये दुःखी न होकर भयरहित कष्टरहित मार्गको जा। नहीं शक्य है धर्माभिमानी सत्यात्मा जैसे तेरी बुद्धि बदलनेके लिये। हे पुत्र ! आज तू अब इस रात्रीको न जा। एक दिन तेरे दर्शनसे तो आनंदसे चलावेंगे। रह मुझे आज और माताको देखता हुआ इस रात्रीको। कल सबेरे सब इच्छाओंको तृप्त कर चले जाओगे। ७ पश्चात् दुःखी पिताका भाषण सुनकर राम बोला। हे पिता ! जो गुण आज मैं प्राप्त करूंगा वे कल मुझे कौन देगा ? जो वर तूने युद्धमें कैकेयीको दिया था, वह सब अब उसे दे दें।

एव इदानीं तस्यै दीयताम् । हे पार्थिव ! त्वं सत्यप्रतिज्ञः भव । दीयतां राज्यं भरताय । न मे कांक्षितं राज्यं सुखं वा । ते दुःखं अपगच्छत, बाष्पपरिप्लुतः मा भूः । ८ दुःखितः एव राजा रामं आलिंग्य नष्टसंज्ञः भूत्वा भूमौ पपात । कैकेयीं वर्जयित्वा समस्ता देव्यः अपि समेताः तत्र रुरुदुः । तत्र सर्वं हा-हा-कृतं बभूव ।

---

हे राजा ! तू सत्यप्रतिज्ञ हो । दे दो राज्य भरतके लिये । नहीं मुझे इच्छा है राज्यकी वा सुखकी । तेरा दुःख दूर हो, आंसुओंसे युक्त न हो । ८ दुःखी राजा रामको आलिंगन देकर मूर्च्छित होकर भूमिपर गिर पडा । कैकेयीको छोड सब रानियां मिलकर रोने लगीं । वहां सब हाहाकार हुआ ।

संधि किये हुए वाक्य ।

एवमुक्तो रामः पितरमुवाच-भवान्हि पृथिव्याः पतिः । अहमरण्ये वत्स्यामि । न मे राज्यस्येच्छा । वने चतुर्दश वर्षाणि विहृत्य पुनस्ते पादौ गृहीष्यामि । आर्तो राजा रुदन्प्रियं पुत्रमब्रवीत् । श्रेयसे वृद्धये पुनरागमनाय च अव्यग्रो भूत्वाऽकुतोभयमरिष्टं पंथानं गच्छ ।

## पाठ १०

अब इस पाठमें ओकारान्त स्त्रीलिंग शब्दोंके रूप देखिये-

ओकारान्तः स्त्रीलिंगो 'द्यो' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ द्यौः | द्यावौ | द्यावः |
| सं० हे द्यौः | " | " |
| २ द्याम् | " | द्याः |
| ३ द्यवा | द्योभ्याम् | द्योभिः |
| ४ द्यवे | " | द्योभ्यः |
| ५ द्योः | " | " |
| ६ द्योः | द्यवोः | द्यवाम् |
| ७ द्यवि | " | द्योषु |

इस प्रकार "गो" शब्दके भी रूप होते हैं—

वाक्य ।

१ द्यवि सूर्यः भ्राजते— द्युलोकमें सूर्य चमकता है ।

२ भूमिः अधः तथा द्यौः उपरि अस्ति— भूमि नीचे और द्युलोक ऊपर है ।

३ प्रतिदिनं गवा दुग्धं दीयते— प्रतिदिन गायद्वारा दूध दिया जाता है ( अर्थात् गाय दूध देती है )

४ गोभ्यः जलं देहि— गौवोंके लिये जल दे ।

५ गवां पतिः गोपतिः कथ्यते— गौवोंके पालकको गोपति कहा जाता है ।

औकारान्तः स्त्रीलिंगो ' नौ ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ नौः | नावौ | नावः |
| सं हे ,, | ,, | ,, |
| २ नावम् | ,, | ,, |
| ३ नावा | नौभ्याम् | नौभिः |
| ४ नावे | ,, | नौभ्यः |
| ५ नावः | ,, | ,, |
| ६ नावः | नावोः | नावाम् |
| ७ नावि | ,, | नौषु |

वाक्य ।

१ नावा मनुष्यः सिन्धोः पारं गच्छति– नौकासे मनुष्य सिंधु नदीके पार जाता है ।

२ तस्य राज्ञः सैन्यं नौभिः नदीपारं अगच्छत्– उस राजाका सैन्य नौकाओंद्वारा नदीपार गया ।

३ नावां पतिः कुत्र अस्ति इदानीं ?– नौकाओंका मालिक कहा है अब ?

४ द्वौ पुरुषौ नौभ्यां अत्र आगतौ– दो पुरुष दो नौकाओंसे यहा आगये ।

---

## पाठ ११

चकारान्तः स्त्रीलिंगः 'ऋच्' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | ऋक्, ऋग् | ऋचौ | ऋचः |
| सं० | ,, ,, | ,, | ,, |
| २ | ऋचम् | ,, | ,, |
| ३ | ऋचा | ऋग्भ्याम् | ऋग्भिः |
| ४ | ऋचे | ,, | ऋग्भ्यः |
| ५ | ऋचः | ,, | ,, |
| ६ | ,, | ऋचोः | ऋचाम् |
| ७ | ऋचि | ,, | ऋक्षु |

इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप होते हैं—

वाच् = वाणी | रुच् = तेज

वाक्य ।

१ ऋचः अक्षरेषु देवाः निषेदुः– ऋचाओंके अक्षरोंमें देव रहे हैं ।

२ मनुष्यः वाचा वदति– मनुष्य वाणीसे बोलता है ।

३ ऋग्भिः द्विजाः स्तुवन्ति– ऋचाओंद्वारा द्विज स्तुति करते हैं ।

४ ऋक्षु सर्वं ज्ञानं विद्यते– ऋचाओंमें सब ज्ञान होता है ।

जकारान्तः स्त्रीलिंगः ' स्रज् ' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | स्रक्, स्रग् | स्रजौ | स्रजः |
| सं० | " " | " | " |
| २ | स्रजम् | " | " |
| ३ | स्रजा | स्रग्भ्याम् | स्रग्भिः |
| ४ | स्रजे | " | स्रग्भ्यः |
| ५ | स्रजः | " | " |
| ६ | " | स्रजोः | स्रजाम् |
| ७ | स्रजि | " | स्रक्षु |

१ सः स्रग्भिः स्वकीयं कंठं भूषयति-- वह मालाओं से अपने कंठको भूषित करता है ।

२ मनुष्यैः पुष्पैः स्रक् निर्मीयते-- मनुष्योंने फूलोंसे माला निर्माण की जाती है ।

३ स्रजा तं भूषयति--मालासे उसको भूषित करता है ।

तकारान्तः स्त्रीलिंगः ' सरित् ' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | सरित्, सरिद् | सरितौ | सरितः |
| सं० | " " | " | " |
| २ | सरितम् | " | " |
| ३ | सरिता | सरिद्भ्याम् | सरिद्भिः |
| ४ | सरिते | " | सरिद्भ्यः |

®

| | | |
|---|---|---|
| ५ सरितः | सरिद्भ्याम् | सरिद्भ्यः |
| ६ „ | सरितोः | सरिताम् |
| ७ सरिति | „ | सरित्सु |

इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप होते हैं—

| | |
|---|---|
| विद्युत् = बिजली | योषित् = स्त्री |
| तडित् = „ | क्षुत् = भूख |
| वीरुत् = औषधि | समित् = युद्ध |

१ समिति शूराः युध्यन्ते— युद्धमें शूर लडते हैं।

२ सरितां पतिः समुद्रः— नदियोंका पति समुद्र है।

३ तडिता वृक्षः भग्नः— बिजलीसे वृक्ष भग्न हुआ।

४ वीरुद्भिः रोगस्य निवारणं भवति— औषधियोंसे रोगका निवारण होता है।

संधि किये हुए वाक्य।

१ लताभिर्वृक्ष आच्छादितः। आच्छादितो वृक्षो लताभिः। वृक्ष आच्छादितो लताभिः। वृक्षो लताभिराच्छादितः। २ याञ्चया पतति मनुष्यः। मनुष्यो याञ्चया पतति। मनुष्यः पतति याञ्चया। ३ महिलाभिर्विद्याध्ययनमवश्यं कर्तव्यम्। कर्तव्यमवश्यं विद्याध्ययनं महिलाभिः। विद्याध्ययनमवश्यं कर्तव्यं महिलाभिः।

## पाठ १२

पूर्व पाठोंमें जो महाभारतके श्लोक और रामायणका गद्य भाग दिया है, उसका संधियुक्त संस्कृत अब यहां देते हैं। पाठक इसका उत्तम अभ्यास करें—

( १ )

वैशम्पायन उवाच– ततो भूरिदक्षिणः कौन्तेयो राजा संप्रस्थितः। अगस्त्याश्रममासाद्य दुर्जयायामुवास ह।

तत्रैव वदतां वरो राजा लोमशं पप्रच्छ। वातापिरगस्त्येन किमर्थमुपशामितः?

स मानवान्तको दैत्यश्च किंप्रभाव आसीत्? महात्मनोऽगस्त्यस्य मन्युः किमर्थं चोदितः?

लोमश उवाच— हे कौरवनदन! इल्वलो नाम दैतेयः पुरा मणिमत्यां पुर्यासीत्। तस्य चानुजो वातापिः।

वारवार पढनेपर यदि कोई कठिनता हुई तो उस कठिनताको दूर करनेके लिये इस पुस्तकका तृतीय पाठ देखे।

( २ )

सीतोवाच हे राम! सुव्रतां स्वकां नारीं पतिव्रतां मां केन हेतुना वनं नेतुं न रोचयसे? यथैव दुःखितां

मां नेतुं नेच्छासि तर्हि विषं पास्यामि मरिष्यामि च। हे अनघ राम ! अहं मनसाऽपि त्वद्दतेऽन्यं पुरुषं न द्रष्टुमिच्छामि। त्वया विनैष निरयः स्यात्। इति मम परां प्रीतिं जानन्मया सहैव वनं गच्छ। विरहशोकं मुहूर्तमपि सहितुं नोत्सहे। किं पुनर्वर्षाणि चतुर्दश ?

राम उवाच--हे देवि! तव दुःखेन स्वर्गमपि न रोचये। अतो वनाय मामनुगच्छस्व। हे सीते! आरभस्व वनवासक्षमाः क्रियाः। देहि ब्राह्मणेभ्यो विविधानि रत्नानि। मा चिरय। संत्वरस्व।

लक्ष्मणोऽपि सर्वं श्रुत्वा शोकं सोढमसमर्थो राममुवाच—अहं धनुर्धरस्त्वां वनमनुगमिष्यामि। मया समेतोऽरण्यानि विचरिष्यसि। त्वया विनाऽहं देवलोकमपि न वृणे। नामरत्वं, न चापि लोकानामैश्वर्यं कामय।

एवं वनवासाय निश्चितः सौमित्रिः सान्त्वनैर्बहुभिः रामेण निषिद्धः। परंतु स पुनरुवाच। अनुज्ञातोऽहं भवता पूर्वमेव। किं पुनरिदानीं निवारणं क्रियते ?

अनेन सुप्रीतो राम उवाच— हे सौमित्रे! व्रज, आपृच्छस्व सर्वं सुहृज्जनम्। हे लक्ष्मण! राज्ञा जन-

कस्य महायज्ञे ये दिव्ये धनुषी, अभेद्ये कवचे, अक्षयसायकौ तूणीरौ, द्वौ खड्गौ च सर्वं तदायुधमादाय क्षिप्रमागच्छ ।

वैदेह्या सह ब्राह्मणेभ्यो बहुधनं दत्त्वा रामलक्ष्मणौ पितरं द्रष्टुं जग्मतुः । तदा रामं सीतां लक्ष्मणं च पदातिमेव दृष्ट्वा शोकोपहृतचेतसो जना ऊचुः । आकाशगैरपि भूतैर्या सीता द्रष्टुं न शक्या तामेव सीतामद्य राजमार्गगता जनाः पश्यन्ति । रामः सूतमुवाच—'आख्याहि मां पितुः।' सोऽपि रामप्रेषितः क्षिप्रं निःश्वसन्तं नृपतिं दृष्टवान् । कथितं च तेनास्मै । 'अयमत्र रामः सत्यपराक्रमस्ते सुतो द्वारि तिष्ठति सर्वान्सुहृद आपृच्छ्य त्वामिदानीं द्रष्टुमिच्छति । हे जगतीपते ! इदानीं तं रामं पश्य ।'

पाठक इस पाठको दो चार वार पठन करें और यदि कोई वाक्य समझमें न आया तो पूर्व छठे पाठमें देखें। वहां ये ही वाक्य पदच्छेदपूर्वक दिये हैं।

समास ।

शोकोपहृतचेतसौ—शोकेन उपहृतं शोकोपहृतम् । शोकोपहृतं चेतः यस्य सः शोकोपहृतचेताः । तौ शोकोपहृतचेतसौ ।

---

## पाठ १३

आकाश इव निष्कम्पो दशरथो गंभीरतया तं सूतं प्रत्युवाच । हे सुमंत्र ! मे दारानत्रानय । य इह मामकाः सन्ति तानप्यत्रानय । सर्वैः परिवृत एव राघवं द्रष्टुमिच्छामि ।

तथा राज्ञाऽऽज्ञापितः सूतो राजदारान्रामं लक्ष्मणं मैथिलीं चादायाभिमुखो जगाम । कृताञ्जलिमायान्तं पुत्रं रामं दृष्ट्वा राजा वेगेन तमभिदुद्राव । परंतु दुःखार्तो राजा राममसंप्राप्यैव मूर्च्छितो भूत्वा भुवि पपात । तदा राजवेश्मनि हा रामेति स्त्रीणां विलापः संजज्ञे । रामलक्ष्मणौ तु सीतया सार्कं शोकार्तं नृपं परिष्वज्य तं पर्यंके समवेशितवन्तौ ।

अथ रामो लब्धसंज्ञं महीपतिमुवाच । हे महाराज ! त्वामापृच्छे । पश्य मां दंडकारण्यं प्रस्थितम् । लक्ष्मणं चानुजानीहि । मामन्वेतु सीताऽपि वनम् । हे राजन् ! शोकमुत्सृज्य नः सर्वाननुजानीहि ।

राजा दशरथ उवाच–हे राम ! मां निगृह्यावैव त्वमयोध्यायां राजा भव । अहं कैकेय्या वरदानेन मोहितः

एवमुक्तो रामः पितरमुवाच–भवान् हि पृथिव्याः

पतिः। अहमरण्ये वत्स्यामि। न मे राज्यस्येच्छा। वने चतुर्दशवर्षाणि विहृत्य पुनस्ते पादौ ग्रहीष्यामि।

आर्तो राजा रुदन् प्रियं पुत्रमब्रवीत्। श्रेयसे वृद्धये पुनरागमनाय चाव्यग्रो भूत्वाऽकुतोभयमरिष्टं पंथानं गच्छ। न ,शक्यते धर्माभिमनसः सत्यात्मनश्च ते बुद्धिः सन्निवर्तयितुम्। हे पुत्र! अद्य त्विदानीं रजनीं न गच्छ। एकाहं तव दर्शनेन तावत्साधु चराम्यहम्। वस, मामद्य मातरं च संपश्यन् शर्वरीमिमाम्। साधयिष्यसि कल्ये श्वः सर्वकामैस्तर्पितः।

अथातस्य पितुर्भाषणं श्रुत्वा रामोऽब्रवीत्। हे पितः। यान्गुणानद्य प्राप्स्यामि तान्श्वो मे कः प्रदास्यति? यो वरस्त्वया युद्धे कैकेय्यै दत्तः स निखिल एवेदानीं तस्यै दीयताम्। हे पार्थिव! त्वं सत्यप्रतिज्ञो भव। दीयतां राज्यं भरताय। न मे कांक्षितं राज्यं सुखं वा। ते दुःखमपगच्छतु, बाष्पपरिप्लुतो मा भूः।

दुःखित एव राजा राममालिंग्य नष्टसंज्ञो भूत्वा भूमौ पपात। कैकेयीं वर्जयित्वा समस्ता देव्योऽपि समेतास्तत्र रुरुदुः। तत्र सर्वं हाहाकृतं बभूव।

पाठक अभ्यास करते समय कोई वाक्य समझमें न आया तो पीछेके नवम पाठमें देखें।

## पाठ १४

दकारान्तः स्त्रीलिंगः ' शरद् ' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | शरत्, शरद् | शरदौ | शरदः |
| सं० | " " | " | " |
| २ | शरदम् | " | " |
| ३ | शरदा | शरद्भ्याम् | शरद्भिः |
| ४ | शरदे | " | शरद्भ्यः |
| ५ | शरदः | " | " |
| ६ | " | शरदोः | शरदाम् |
| ७ | शरदि | " | शरत्सु |

निम्नलिखित शब्दोंके रूप इसी रीतिसे होते हैं—

| | |
|---|---|
| आपद् = आपत्ति | संपद् = संपत्ति |
| विपद् = विपत्ति | संसद् = सभा |
| समिध् = समिधा | परिषद् = " |
| मृद् = मिट्टी | दृषद् = पत्थर |

१ आपदि एव मित्रस्य परीक्षा भवति– आपत्तिमें ही मित्रकी परीक्षा होती है।

२ संसदि सर्वे पंडिता वदन्ति– सभामें सब पंडित बोलते हैं।

पकारान्तः स्त्रीलिंगो नित्यबहुवचन 'अप्' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | आपः | ४ | अद्भ्यः |
| सं० | " | ५ | " |
| २ | अपः | ६ | अपाम् |
| ३ | अद्भिः | ७ | अप्सु |

" आप् " शब्द सदा बहुवचनमें ही रहता है। इसके एक तथा द्विवचनके रूप प्रयोगमें नहीं होते।

१ अद्भिः गात्राणि शुद्ध्यन्ति– पानीसे अंग शुद्ध होते हैं।

२ अपां पतिः समुद्रः -- जलका पति समुद्र है।

३ अप्सु अमृतं अस्ति-- पानीमें अमृत है।

४ अपां फेनेन किं भवति ? -- पानीके फेनसे क्या होता है।

रकारान्तः स्त्रीलिंगो ' द्वार् ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ द्वाः | द्वारौ | द्वारः |
| सं० " | " | " |
| २ द्वारम् | " | " |
| ३ द्वारा | द्वार्भ्याम् | द्वार्भिः |
| ४ द्वारे | " | द्वार्भ्यः |
| ५ द्वारः | " | " |

| | | |
|---|---|---|
| ६ द्वारः | द्वारोः | द्वाराम् |
| ७ द्वारि | द्वारोः | द्वाःसु |

१ द्वारपालः द्वारि तिष्ठति- द्वारपाल दर्वाजेमें खडा रहता है।

२ द्वारं पिधेहि–द्वार बंद कर।

३ त्वं केन द्वारा आगतः ?– तू किस द्वारसे आया ?

४ द्वाःसु उदकं स्थापय–द्वारोंमें जल रख।

यहां ध्यानमें रहे कि यह रकारान्त स्त्रीलिंगी 'द्वार' शब्द है। अकारान्त नपुंसकलिंगी "द्वारं" शब्द इससे भिन्न है उसके रूप अकारान्त नपुंसकलिंगी "ज्ञानं" शब्दके समान होते हैं ( ज्ञान शब्दके रूप अंक ८ में पाठ १० में देखिये )

संधि किये हुए वाक्य।

१ मानवान्तको दैत्यः किंप्रभाव आसीत्। किंप्रभाव आसीन्मानवान्तको दैत्यः। दैत्यो मानवान्तक आसीत्किंप्रभावः ? ( २ ) महात्मनोऽगस्त्यस्य मन्युः किमर्थं चोदितः ? किमर्थमुदितश्च मन्युर्महात्मनोऽगस्त्यस्य ? अगस्त्यस्य महात्मनो मन्युः किमर्थमुदितश्च ? मन्युरगस्त्यस्य महात्मन उदितश्च किमर्थम् ? ( ३ ) अत्रैव वदतां वरो राजा लोमशं पप्रच्छ। पप्रच्छ वदतां वरो राजा लोमशमत्रैव।

## पाठ १५

रकारान्तः स्त्रीलिंगो ' गिर् ' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | गीः | गिरौ | गिरः |
| सं | ,, | ,, | ,, |
| २ | गिरम् | ,, | ,, |
| ३ | गिरा | गीर्भ्याम् | गीर्भिः |
| ४ | गिरे | ,, | गीर्भ्यः |
| ५ | गिरः | ,, | ,, |
| ६ | ,, | गिरोः | गिराम् |
| ७ | गिरि | ,, | गीर्षु |

१ गिरा ईश्वरं स्तुहि-- वाणीसे ईश्वरकी स्तुति कर।

२ गीर्भिः मनुष्याः व्यवहरन्ति--वाणियोंसे मनुष्य व्यवहार करते हैं।

३ तव गिरि मधुरता भवतु--तेरी वाणीमें मधुरता रहे।

४ तस्य गिरां माधुर्यं वर्णनीयं अस्ति-- उसके वक्तृताओंकी मधुरता वर्णनीय है।

रकारान्तः स्त्रीलिंगः ' पुर् ' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | पूः | पुरौ | पुरः |
| सं० | ,, | ,, | ,, |
| २ | पुरम् | ,, | ,, |

| | | |
|---|---|---|
| ३ पुरा | पूर्भ्याम् | पूर्भिः |
| ४ पुरे | ,, | पूर्भ्यः |
| ५ पुरः | ,, | ,, |
| ६ ,, | पुरोः | पुराम् |
| ७ पुरि | ,, | पूर्षु |

इसी प्रकार " धुर् " शब्दके रूप बनते हैं।

१ यः पुरि वसति स पुरुषः भवति-- जो शहरमें रहता है वह पुरुष होता है।

२ शत्रूणां पुरः कः विदारकः ?-शत्रुओंके नगरियोंका कौन विदारक है ?

३ तासां पुरां कः राजा अस्ति ?-- उन नगरियोंका कौन राजा है।

४ स्वकीयं पुरं गच्छ-- अपने शहरको जा।

५ यदा पुरि तस्य वासः भवति तदा दुन्दुभिः शब्दं करोति-- जब नगरमें उसका निवास होता है तब ढोल शब्द करता है।

संधि किये हुए वाक्य।

पुरि यो वसति स पुरुषो भवति। शत्रूणां पुरः को विदारकः ? तासां पुरां को राजाऽस्ति। यदा पुरि तस्य वासो भवति तदा दुंदुभिः शब्दं करोति।

## पाठ १६

इस पाठमें आप निम्नलिखित श्लोकोंका अध्ययन कीजिये—

वैशम्पायन उवाच ।

युधिष्ठिरस्तमासाद्य तपसा दग्धकिल्बिषम् ।
अभ्यवादयत प्रीतः शिरसा नाम कीर्तयन् ॥१॥
( म. भारत वन. अ. १५९ )

अन्वयः– युधिष्ठिरः तं तपसा दग्धकिल्बिषं आसाद्य प्रीतः नाम कीर्तयन् शिरसा अभ्यवादयत ।

संस्कृतटीका– युधिष्ठिरः धर्मराजा तं आर्ष्टिषेणं मुनिं तपसा तपश्चरणेन दग्धकिल्बिषं दग्धपातकं आसाद्य प्राप्य प्रीतः मनसा संतुष्टः भूत्वा, नाम कीर्तयन् स्वकीयं नाम कथयित्वा, शिरसा स्वकीय-शीर्षेण अभ्यवादयत नमस्कृतवान् ।

अर्थ– युधिष्ठिरने उस तपसे निष्पाप बने हुए आर्ष्टिषेण मुनिको प्राप्त करके संतुष्ट होकर अपना नाम कहके सिरसे प्रणाम किया ।

ततः कृष्णा च भीमश्च यमौ च सुतपस्विनौ ।
शिरोभिः प्राप्य राजर्षिं परिवार्योपतस्थिरे ॥ २ ॥

संस्कृतटीका– ततः तदनंतरं कृष्णा द्रौपदी, भीमः च सुतपस्विनौ उत्तमतपोयुक्तौ यमौ नकुलसहदेवौ शिरोभिः स्वकीयैः शीर्षैः राजर्षिं राजश्रेष्ठं आर्ष्टिषेणं

अन्तर्ज्ञानेन इत्यर्थः। पाण्डोः पुत्रान् पाण्डवान् कुरुश्रेष्ठान् इति अन्वजानात् ज्ञातवान्। तथा च तान् पाण्डवान् आस्यतां उपविशता इति च अब्रवीत्।

अर्थ—यह धर्म जाननेवाला मुनि आर्ष्टिषेण दिव्य दृष्टिसे ये पांडुपुत्र कौरवश्रेष्ठ हैं ऐसा जानकर 'बैठ जाय' ऐसा बोले।

कुरूणामृषभं पार्थं पूजयित्वा महातपाः।
सह भ्रातृभिरासीनं पर्यपृच्छदनामयम्॥ ५॥

अन्वयः— महातपाः भ्रातृभिः सह आसीनं कुरूणां ऋषभ पार्थं पूजयित्वा अनामयं पर्यपृच्छत्॥

संस्कृतटीका— महातपाः महता तपः सामर्थ्येन युक्तः आर्ष्टिषेणः ऋषिः भ्रातृभिः भीमादिभिः बंधुभिः सह आसीनं उपविष्ट कुरूणां कौरवाणां ऋषभं श्रेष्ठं पार्थं पृथापुत्र धर्मराजं पूजयित्वा संपूज्य अनामयं रोगराहित्य कुशलं पर्यपृच्छत् पृष्टवान्।

अर्थ— बडे तपवाले उस ऋषिने भाइयोंके साथ बैठे हुए कौरवोंमें मुख्य धर्मराजका सत्कार किया और कुशल पूछा।

नानृते कुरुषे भाव कच्चिद्धर्मे प्रवर्तसे।
मातापित्रोश्च ते वृत्तिः कच्चित्पार्थ न सीदति॥६॥

( म. भारत वन. अ. १५९ )

अन्वयः– हे पार्थ ! अनृते भावं न कुरुषे ? कच्चिद् धर्मे प्रवर्तसे ? ते च मातापित्रोः वृत्तिः कच्चित् न सीदति ?

संस्कृतटीका— हे पार्थ ! हे पृथानंदन धर्मराज ! अनृते असत्ये भावं स्वकीयां प्रवृतिं न कुरुषे त्वं न करोषि ? तथा च त्वं धर्मे स्वधर्मपालने कच्चित् प्रवर्तसे किम् ? तव मातापित्रोः मातरि पितरि च वृत्तिः वर्तनं कच्चित् न सीदति, मातापित्रोः सेवां करोषि वा न ?

अर्थ— हे धर्मराज ! असत्यकी ओर तो अपनी प्रवृत्ति तुम नहीं करते हो ? धर्ममें तो प्रवृत्ति तुम्हारी है ? माता-पिताओंके संबंधमें तुम्हारी वृत्ति तो न्यून नहीं हो रही है ?

संधि किये हुए वाक्य ।

युधिष्ठिरस्तं तपसा दग्धकिल्बिषमासाद्य प्रीतो नाम कीर्तयन् शिरसाऽभ्यवादयत । ततः कृष्णश्च भीमश्च सुतपस्विनो यमौ च शिरोभी राजर्षिं प्राप्य परियायोपतस्थिरे । तथैव धर्मज्ञो धौम्यः पाण्डवानां पुरोहितो यथान्यायं तं संशितव्रतमृषिमुपाक्रान्तः । स धर्मज्ञो मुनिर्दिव्येन चक्षुषा पाण्डोः पुत्रान्कुरुश्रेष्ठानन्वजानात । आस्यतामिति चाब्रवीत् ।

## पाठ १७

### वकारान्तः स्त्रीलिंगो ' दिव् ' शब्दः



| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | द्यौः | दिवौ | दिवः |
| सं० | ,, | ,, | ,, |
| २ | दिवम् | ,, | ,, |
| ३ | दिवा | द्युभ्याम् | द्युभिः |
| ४ | दिवे | ,, | द्युभ्यः |
| ५ | दिवः | ,, | ,, |
| ६ | दिवः | दिवोः | दिवाम् |
| ७ | दिवि | ,, | द्युषु |

१ स्वकीयेन शुद्धेन कर्मणा पुरुषः दिवं गच्छति = अपने शुद्ध कर्मसे मनुष्य द्युलोकको जाता है ।

२ दिवि देवाः अधिश्रिताः– द्युलोकमें देव रहे हैं ।

३ दिवः स्थाने कस्य निवासः ?– द्युलोकके स्थानमें किसका निवास है ?

४ ऊर्ध्वं द्यौः प्रकाशते– ऊपर द्युलोक प्रकाशता है ।

पाठक यहां इसी पुस्तकके दशम पाठमें ओकारान्त 'द्यो' शब्दके रूप देखें और इस शब्दके रूपोंके साथ तुलना करें। इन दोनों शब्दोंका तात्पर्य साधारणतया समान है इसलिये कदाचित् संदेह होना संभव है ।

शकारान्तः स्त्रीलिंगो ' दिश् ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ दिक्, दिग् | दिशौ | दिशः |
| सं० ,, ,, | ,, | ,, |
| २ दिशम् | ,, | ,, |
| ३ दिशा | दिग्भ्याम् | दिग्भिः |
| ४ दिशे | ,, | दिग्भ्यः |
| ५ दिशः | ,, | ,, |
| ६ ,, | दिशोः | दिशाम् |
| ७ दिशि | ,, | दिक्षु |

१ पूर्वस्यां दिशि कस्य राज्यं अस्ति ?– पूर्वदिशामें किसका राज्य है ?

२ सर्वेषां दिशां मध्ये व्याप्य कः भवति ? सब दिशाओंके मध्यमें व्याप कर कौन होता है ?

३ दिग्भ्यः स्वाहा– दिशाओंके लिये स्वाहा ।

पाठक यहां स्मरण रखें कि आकारान्त "दिशा" शब्द इससे भिन्न है और उसके रूप "रमा" शब्दके रूपोंके समान होते हैं ।

षकारान्तः स्त्रीलिंगः ' त्विष् ' शब्दः ।

| | | |
|---|---|---|
| १ त्विट्, त्विड् | त्विषौ | त्विषः |
| सं० ,, ,, | ,, | ,, |
| २ त्विषम् | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३ | त्विषा | त्विड्भ्याम् | त्विड्भिः |
| ४ | त्विषे | ,, | त्विड्भ्यः |
| ५ | त्विषः | ,, | ,, |
| ६ | ,, | त्विषोः | त्विषाम् |
| ७ | त्विषि | ,, | त्विट्सु, त्विट्त्सु |

इसी प्रकार निम्नलिखित शब्दोंके रूप होते हैं–

प्रावृष् = पर्जन्यका ऋतु त्विष् = प्रकाश
तृष् = तृषा; प्यास रुष् = क्रोध

१ प्रावृषि वृष्टिः भवति-पर्जन्यके ऋतुमें वृष्टि होती है।

२ स पुरुषः तृषा पीडितः–वह मनुष्य प्यासंसे दुःखी है।

३ त्वं रुषा युक्तः न भव–तू क्रोधसे युक्त न हो।

४ सूर्यः स्वकीयया त्विषा युक्तः अस्ति-सूर्य अपने प्रकाशसे युक्त है।

संधि किये हुए वाक्य।

प्रावृषि वृष्टिर्भवति। भवति वृष्टिः प्रावृषि। स पुरुषस्तृषा पीडितः। पीडितस्तृषा स पुरुषः। तृषा पीडितस्स पुरुषः। त्वं रुषा युक्तो न भव। न भव रुषा युक्तस्त्वम्। सूर्यः स्वकीयया त्विषा युक्तोऽस्ति। स्वकीयया त्विषा युक्तोऽस्ति सूर्यः।

## पाठ १८

सकारान्तः स्त्रीलिंगो 'भास्' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | भाः | भासौ | भासः |
| सं | ,, | ,, | ,, |
| २ | भासम् | ,, | ,, |
| ३ | भासा | भाभ्याम् | भाभिः |
| ४ | भासे | ,, | भाभ्यः |
| ५ | भासः | ,, | ,, |
| ६ | भासः | भासोः | भासाम् |
| ७ | भासि | ,, | भास्सु |

१ ईश्वरस्य भासा सर्वं इदं विभाति- ईश्वरके प्रकाशसे सब यह प्रकाशता है।

२ सूर्यस्य भासि प्राणिनां जीवनसत्त्वं भवति- सूर्यके प्रकाशमें प्राणियोंके जीवनका सत्त्व होता है।

सकारान्तः स्त्रीलिंगो 'आशिस्' शब्दः ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | आशीः | आशिषौ | आशिषः |
| सं | ,, | ,, | ,, |
| २ | आशिषम् | ,, | ,, |
| ३ | आशिषा | आशीर्भ्याम् | आशीर्भिः |
| ४ | आशिषे | ,, | आशीर्भ्यः |
| ५ | आशिषः | ,, | ,, |

